which is known as apara prakriti (G.7.4-5) together with her offsprings the **mhadadi bnumanta** Vyaktas are the trigunatmaka material by which Parama Brahma makes the material bodies, kshettras (G.13.1) of the para prakriti (G.7.5.) a mass of the baddha jivas called kshetragnas (G,13.1) at the time of the creation of the cosmos. Every sattva or bhuta in the universe has been made by the Almighty by the samyoga of kshetra and kshetragna (G.13.26). Therefore the universe is full of **chidachida-tmaka** or kshetra-kshetragnatmaka) bhutas. All these bhutas remain under the control of and situate in only one part of the all-pervading unlimited expansion of Param Brahma (vaj.S.Madhya. 31.3; G.10.42). Prakriti or Maya or tamahtherefore is situate in visva-bhutapada (Vaj.31,3) or part only of param Brahma. She is a body of the Parama Brahma (brihadaranyka.5.7.13) as (baddha and mukta) jivatma are bodies (brihadaranyaka.5.7.22). Therefore this Maya is not anirvachaniya as the the Mayavadi advaitis say.

The jivas (both baddha and mukta) are very distinct from all achits. They are **ajaras** i.e. svayam prakasha, nitya (G.12.20) neither objects of gnanendriyas nor of antar-indriyas, anndaarupas. ganadharas (Br.2.3,26-29), anus (Br.S.2-3;20-23) both minute in size and subtfe, **niravayavas**, **nirvikaras**, and being bodies of Isvara of antaryami Paramatma (Brihadaranya.5.7-22) are His **dharya**, **niyamya** and:**sesha**.

Isvara is ananta (infinite) **gnan-nandika**-svarupa, heya-pratibhata, possessor of anana gnana-sakti-balaisvarya-tejoviryadi good virtues, the creator, the preserver and the destroyer of the universe or in other words He is no other than Param Brahma Himself, the upasya of the arta, jignasu, artharthi and gnani jivas, the All pervading Atma pervading both inside and out side of everything else in

both the divya and visva bibhuties by gnana, He resides specially in His dhama in the divya tripad bibhuti is Sree-bhumi-Nilla-Nayaka and holder of divya mangala vigr-aha, and the Giver of chaturvargas. Both the tripad and the one pad bibhutis are His niyamy-adharya and sesha. This is the description to be found in the srutis pancha-ratras and smritis.

There is thus no warrant either in the srutis pancha-ratras Smritis or the Brahma Sutra for any classification as ultimate Reality and intermediate Reality or non-reality, or for any classification of vidyaor Mukti as nirguna vidya and saguna vidya, or as nirguna Mukti and saguna Mukti. These fications have been invented to support the fictiti-ous advita theory of Mayavads which has been strongly condemned in the sastras.

JATINDRAMOHAN SEN SHARMA
**Gitacharya Smritishastri B. L.**
Advocate
CALCUTTA HIGH COURT



श्रीमत् परमहंस परिव्राजकाचार्य श्री श्री १००८ श्री
दामोदराचार्य्य जियर स्वामीजी महाराज
गाड़ीपुरा, नान्देड़

'श्रियै नमः'

## श्रीमते रामानुजाय नमः

अखिलकोटि ब्रह्माण्ड नायक श्रीमन्नारायण की कृपा से आज 'विशिष्टाद्वैतसिद्धान्त' और अद्वैतसिद्धान्त' के स्वरूप का कुछ संक्षिप्त परिचय आप महानुभावों के समक्ष उपस्थित करता हूं।

यद्यपि ये सिद्धान्त इतने गहन हैं कि बड़े २ धुरन्धर विद्वान भी इनके विचारों में चक्कर खाया करते हैं। इसलिये स्वल्प शब्दोंमें व्यक्त करना वहुत असम्भव है तथापि मैं केवल उन सिद्धान्तों का ही उल्लेख करूँगा जो कि विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त व अद्वैतसिद्धान्त के मौलिक सिद्धान्त होंगे।

सर्व प्रथम यह भी जानना चाहिये की इन दोनों सिद्धान्तों के परिपोषक आचार्य्य भी दो और महान पुरुष हैं।

विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त (श्री सम्प्रदाय) के आचार्य्य श्री स्वामी रामानुजाचार्य्य हैं जिनका ब्रह्मसूत्रोंपर भाष्य 'श्रीभाष्य' तथा गीताभाष्यादि अनेक ग्रन्थ हैं।

अद्वैत सिद्धान्त (सम्प्रदाय) के आचार्य्य श्री स्वामी शंकराचार्य्य हैं जिनका भी ब्रह्मसूत्रोंपर भाष्य 'शंकरभाष्य' है।

अद्वैत सम्प्रदाय में मुख्य यही सिद्धान्त माने जाते हैं—केवल एक निराकार निर्गुण ब्रह्म ही सत्य है। ब्रह्म ही अविद्या रूप दोषसे जीवस्वरूप को प्राप्त हुआ है इसलिये ब्रह्म के अतिरिक्त जीव कोई वस्तु नहीं है।

यह संसार भी केवल नाममात्र का मिथ्या ही है। जीव स्वरूप का नाश होकर केवल एक ब्रह्म रह जाना ही तो मोक्ष है। संसाररूप मिथ्या पदार्थ को जन्मदेने वाली अविद्या भी मिथ्या है।

इन सिद्धान्तों की पुष्टि में दृष्टान्त यह है। जैसे सूर्य्य का प्रकाश सारे जगत में एक समान होने पर भी बादल से ढक जाने पर प्रकाश रुक जाता है और सारे जगतमें अन्धकार सा हो जाता है। पर बादल के हट जाने से पुनः उसी प्रकार सूर्य्य का प्रकाश विकसित हो जाता है तथा अन्धकार का नाम ही नहीं रहता।।

उसी प्रकार ब्रह्म भी यद्यपि अत्यन्त प्रकाश वस्तु है तथापि अविद्या अज्ञान रूपदोष के कारण प्रकाश के तिरोधान ( आच्छादन ) से संसार रूप अनेक पदार्थों का दर्शन होता है और अविद्या का नाश हो जाने पर उसी प्रकार एक अखण्ड ब्रह्म प्रकाश शेष रह जाता है जैसे सूर्य्यप्रकाश।

और संसार के मिथ्यामें शुक्तिरुप्य दृष्टान्त तो प्रसिद्ध ही है जैसे शुक्तिका में रजत ( चांदी ) के न होने पर भी भ्रम से रजत ज्ञान होता है उसी प्रकार एक ब्रह्म के अतिरिक्त सब पदार्थों के मिथ्या होने पर भी अज्ञान के कारण ही यह संसार दृष्टिगोचर होता है। यह तो दृष्टान्त हुआ। और 'एकमेवाद्वितीयं ब्रह्म' 'नेह नानास्ति किञ्चन' इत्यादि श्रुतिवाक्य से निर्विशेष निर्गुण ब्रह्म के अतिरिक्त संसार का मिथ्यात्व स्पष्ट सिद्ध होता है—क्योंकि 'अद्वितीय' पद तो स्पष्ट ही बतलाता है कि निर्गुण ब्रह्म के सिवा दूसरा कोई पदार्थ ही नहीं है—और उस अर्थ को "नेह नानास्ति" तो निःसन्देह ही बताता है। यहां पर ब्रह्म के अतिरिक्त 'नाना' याने अनेक पदार्थों का नास्ति पदसे अभाव बतलाया गया है, यही अद्वैत सिद्धान्तका स्वरूप तथा उसमें प्रमाण और दृष्टान्त है।

इन प्रश्नों का कुछ थोड़ा सा उत्तर दे देने के वाद ही विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त का परिचय देना उचित समझकर कुछ स्वल्प शब्दों में विचार करता हूँ।

इस समस्त संसार के प्रकाशक ब्रह्ममें ही जब कि अज्ञान लग गया तो

उस अज्ञान का नाश कौन करेगा यदि कहा जाय कि ब्रह्म ही तव तो ब्रह्ममें अज्ञान कहना ठीक नहीं क्योंकि जब ब्रह्म ही अज्ञान का नाश करनेवाला है तो ब्रह्म स्वरूप को नित्य होने से कभी भी अज्ञान नहीं लग सकता है जैसे सूर्य्य के सामने अन्धकार नहीं आता है उसी प्रकार ब्रह्ममें अन्धकार रूप अज्ञान कैसे बनेगा।

यदि यह कहा जाय कि ब्रह्म अपनी इच्छा से अज्ञान को कभी स्वीकार करता है कभी नाश करता है तो यह भी पक्ष अच्छा नहीं—ब्रह्म के अतिरिक्त इच्छा भी मानने पर सगुणवाद हो जाने से निर्गुणवाद के विपरीत हो जावेगा-क्योंकि इच्छा को नैयायिकों ने तथा सब दर्शनकारों ने गुण माना है तो इच्छारूप गुणसे जब ब्रह्म सगुण हो गया तो निर्गुणवाद रह ही कहां गया सगुण ब्रह्म माानने से अद्वैत सिद्धान्त ही भङ्ग हो जायगा।

दूसरी बात यह है कि सदा आनन्द स्वरूप से रहनेवाले ब्रह्म में यह इच्छा ही कैसे पैदा हुई मैं कभी कभी अज्ञानी हो जाऊँ यदि ऐसा मान लिया जाय तो वह ब्रह्म ही नहीं कहा जा सकता है। क्योंकि ब्रह्मका लक्षण तो श्रुति स्मृतियों में सदा एक स्वरूपसे रहने को बताया गया है।

यदि यह कहा जाय कि ब्रह्म का अज्ञाननाश 'तत्त्वमसि' श्रुतिसे जो ज्ञान उत्पन्न होगा वह नाश करेगा तो यह भी ठीक नहीं, क्योंकि यह ज्ञान भी तो उसी ब्रह्मका होगा जिसमें अज्ञान लगा है तो क्या कारण है कि ब्रह्म स्वतः अपने अज्ञानका नाश न करे और दूसरा कोई उसके नाम से उसका दुःख दूर कर दे। यदि यह बात किसी प्रकार मान भी ली जाय तो भी ठीक नहीं है क्योंकि जिस ज्ञान ने अज्ञान का नाश किया है वह सच्चा है कि झूठा है यदि सच्चा है तो एक ब्रह्म एक ज्ञान यह दो पदार्थ के सच्चा हो जाने से एक ही ब्रह्म सच्चा है ऐसा जो अद्वैत सिद्धान्त है उसका सर्वथा विरोध होता है। यदि ज्ञान को मिथ्या मान लिया तो भी ठीक नहीं—कारण कि जिस प्रकार

मिथ्या अज्ञान का नाश ज्ञानके द्वारा मानते हैं तो मिथ्या ज्ञान का नाश करनेवाला कोई होगा यह भी मानना पड़ेगा दूसरे ज्ञान के द्वारा नाश मानने से अनवस्था होगी, ज्ञान का स्वतः अपने आप नाश मानने से कभी भी अज्ञान लग ही नहीं सकता और वैदिकता भी नष्ट होती है। क्योंकि ईश्वर के बिना ही संसारका स्वतः नाश और उत्पत्ति यही नास्तिक लोगों का सिद्धान्त है सो भी आपको स्वीकार करना पड़ेगा।

सूर्य्य और बादल का दृष्टान्त भी ठीक नहीं है क्योंकि सूर्य्य के बादल से छिप जानेपर 'पवन द्वारा बादल हटता है और सूर्य्यमें तथा बादलमें कभी विरोध भी नहीं है।

ब्रह्म तो अज्ञानका नाश करनेवाला है तो ब्रह्ममें अज्ञान कैसे लगेगा। जिस प्रकार सूर्य्य अन्धकार का नाश करते हैं तो कभी भी सूर्य्य के समक्ष अन्धकार नहीं आ सकता है, उसी प्रकार ब्रह्ममें कैसे अज्ञान लगेगा—और बादल जिस प्रकार पवन के द्वारा हटाया जाता है उसी प्रकार ब्रह्मके अज्ञानका भी दूसरे के द्वारा हटने से ब्रह्म के अतिरिक्त दूसरा भी पदार्थ हो जानेसे अद्वैत ब्रह्म भी कैसे हो सकता है।

और भी बात है सूर्य्य का प्रकाश व्यापक नहीं है पर प्रकाश स्वरूप ब्रह्म व्यापक है इसलिये उसे अविद्या के भीतर तथा बाहर भी मानना पड़ेगा तो तो जब अविद्या के अन्दर तथा बाहर भी ब्रह्म का प्रकाश आ गया तो उस अविद्या से अन्धकार रूप संसार की सृष्टि कल्पना करना वस्तुतः ब्रह्म को नहीं मानने के समान ही है।

अज्ञान का जो ब्रह्मज्ञान से नाश मानते हैं सो अज्ञान नाश क्या ब्रह्म ही है अथवा ब्रह्म से भिन्न दूसरा पदार्थ, प्रथम पक्ष ठीक नहीं ब्रह्म तो नित्य है उसका क्या नाश और सर्वकाल में रहने वाले ब्रह्म को नाश स्वरूप मानने से ब्रह्म अनित्य भी हो जावेगा।

दूसरा पक्ष भी ठीक नहीं—ब्रह्म के अतिरिक्त नाश रूप दूसरे पदार्थ के हो जाने से द्वैतवाद हो जावेगा तो अद्वैतवाद की कल्पना ही जाती रही इसलिये ब्रह्ममें अज्ञान मानकर किसी प्रकार भी अद्वैत ब्रह्म नहीं बन सकता है।

और जीव को जो ब्रह्म कहते हैं सो भी ठीक नहीं—क्योंकि यह बात प्रत्यक्ष तथा शास्त्रादि प्रमाणों के प्रतिकूल है। प्रत्यक्ष प्रमाण से यही सिद्ध होता है कि मैं ईश्वर नहीं हूं किन्तु ईश्वरके प्रजा रूपमें उनका निग्रह अनुग्रह का पात्र हूँ। यदि जीव ही ईश्वर होता तो कभी भी दुःखी न होता। संसारमें ऐसा कोई भी मनुष्य न होगा जिसे निरन्तर सुख छोड़ कर कभी दुःख की नाम मात्र की भी इच्छा हो पर उस अमोघ शक्तिशाली ईश्वर की ही प्रेरणासे अनिश्चित पदार्थ भी अनिवार्य्य होता है। निरन्तर सुख तो उन्हीं को देखने में आता है जो प्रभु श्रीमन्नारायण के चरणोंमें निरन्तर प्रेम रखते हैं।

और शास्त्र भी ब्रह्मसे अलग ही जीव को बतलाता है देखिये 'पृथगात्मानं प्रेरितारंच मत्वा जुष्टस्ततस्तेनामृतत्वमेति' 'नित्यो नित्यानां चेतनश्चेनानामेकोवहूनां यो विदधाति कामान्' 'पतिं विश्वस्यात्मेश्वरम्' इत्यादि श्रुतियां जीवसे ब्रह्मको अलग बताती हैं।

प्रथम श्रुति इस बातको सिद्ध करती है कि, जीव अपने अन्तर्य्यामी प्रभु श्रीमन्नारायणको अपने से पृथक् समझ कर जब उपासना करता है तो प्रसन्न होकर उसे प्रभु मोक्ष प्रदान करते हैं। और अन्य श्रुतियां समस्त जीवोंका तथा सारे संसार के स्वामी तथा फलदाता प्रभु श्रीमन्नारायण ही हैं इस बात को बताती हैं।

ध्यान देनेसे अद्वैतवाद केवल कल्पना मात्र ही रह जाता है सब जगह विशिष्टाद्वैत का ही स्थान दीख पड़ता है।

अब रह गया संसारके मिथ्या होनेमें शुक्ति रुप्य दृष्टान्त सो भी ठीक नहीं। शुक्तिमें चांदीके मिथ्या होने पर भी दूसरी जगह चांदी सत्य ही है तभी तो शुक्तिमें रजत का भ्रम होता है। अद्वैतवादमें तो कहीं भी संसार सत्य नहीं है इसलिये इस दृष्टान्तसे जगत मिथ्या हो सकता है।

और शुक्ति में रजतको मिथ्या कहना भी असंगत है। क्योंकि शुक्तिमें चांदीका कुछ अंश वर्तमान ही है। पर अधिक अंश अन्य द्रव्यका होनेके कारण उसीका व्यवहार होता है जैसे पृथिवी, जल, वायु, आकाश, तेज इन पाँच द्रव्योंसे बना हुआ भी शरीर पार्थिव द्रव्यको अन्य द्रव्य की अपेक्षा अधिक होने से पार्थिव शरीर बोलता है। उसी प्रकार चाँदीसे मिश्रित शुक्तिमें शुक्त्यंश के अधिक होने से शुक्ति व्यवहार होता है। यदि आग्रह-वश शुक्तिमें चाँदीका अंश न भी मानिये तो भी किसी वस्तुमें दूसरी वस्तुके न रहने से वह पदार्थ मिथ्या कैसे हो सकता है। अयोध्याका मनुष्य यदि काशीमें नहीं है और काशीका मनुष्य अयोध्यामें नहीं है तो क्या दोनों आदमी के रहते भी क्या उनको मिथ्या कोई भी बुद्धिमान विचारशील मनुष्य स्वीकार कर सकता है। इसलिये शुक्तिरुप्य दृष्टान्त से संसारका असत्यत्व कभी भी नहीं सिद्ध हो सकता।

यदि गीताके एक ही श्लोक के एक ही पद पर विचार कर लिया जाय तो ब्रह्ममें अज्ञान तो दूर रहा अज्ञानवादकी कल्पना भी नहीं हो सकती।

भगवत्कृपासे जब अर्जुनका भ्रम जाता रहा तो उस वक्त अर्जुनने भगवत्साक्षात्कार करते हुए ब्रह्मकी मूर्ति को साकार तथा नित्य शुद्ध ही देखा अध्याय—१०—श्लोक—१२—में—

**परं ब्रह्म परं धाम पवित्रं परमं भवान्।**
**पुरुषं शाश्वतं दिव्यमादिदेवमजं विभुम्॥**

पवित्र पद अज्ञानवादका खण्डन कर रहा है। पवित्र पदका यही अर्थ है कि परब्रह्म नित्य शुद्ध है तथा स्मरण करनेवाले के भी समग्र पापों का नाश करता है। और साक्षात् भगवान ही अज्ञानवादका खण्डन कर रहे हैं। इश्वरोऽहमहं भोगी सिद्धोऽहं बलवान् , यह अध्याय सोलह के चौदहवें श्लोक में भगवान ने ईश्वर भाव को अपनेको मानने वाले को असुर बताया है। यह वाक्य भी जीव ब्रह्मका ऐक्य तथा—अज्ञानवादका खण्डन कर रहा है। क्योंकि अद्वैतवादमें, ब्रह्ममें अज्ञान तथा ब्रह्म ही जीव माना जाता है। और भगवद् वाक्य से जीवोंके ईश्वर बनने को असुर भाव कहा गया है। यहां पर ब्रह्ममें अज्ञानवाद कहकर अपनेको ईश्वर मानने वाले ही को आसुर प्रकृति का कहा गया है इसलिये अद्वैतवाद केवल कल्पना मात्र ही प्रतीत होता है।

अब विशिष्टाद्वैत सिद्धान्तके मूल सिद्धान्तों का परिचय देता हूं। इस सिद्धान्त में चित् अचित् ईश्वर यह तीन तत्त्व माने जाते हैं—चित् पदसे जीवका ग्रहण और अचित् पदसे प्रकृति ईश्वरसे सर्वनियन्ता सर्व-स्वामी श्रीमन्नारायण का ग्रहण है यही सब उपनिषदोंका सारांश तत्त्व है। जीव ईश्वर प्रकृतिको निरूपण करने वाली जो श्रुतियां है सब की रक्षा इस सिद्धान्त में हो जाती है। क्योंकि श्रुत्यर्थ का वास्तविक समावेश इस सिद्धान्त में है।

जीव अनुस्वरूप वाला तथा अपने ज्ञान द्वारा व्यापक है। जिसकी 'अणुरयमात्मा चेतसा वेदितव्यः' इत्यादि श्रुति प्रमाण है। ईश्वर तो स्वरूप तथा ज्ञान दोनों से ही व्यापक है। यह विषय 'सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म' नित्यं विभुं सर्वगतं सुसूक्ष्मम्' इत्यादि श्रुति वाक्योंसे स्पष्ट होता है। प्रकृति तो अचेतन जड़ है सो जगत रूप में प्रत्यक्ष ही प्रतीत हो रही है और 'अचेतना परार्थाच' इत्यादि श्रुति प्रमाण भी है।

इस सिद्धान्त में सब श्रुतियाँ समन्वित हो जाती है। अद्वितीय और नेहनानास्ति श्रुति से ब्रह्मको निर्गुण तथा जगतको मिथ्या कहना भी श्रुतियों के अर्थ से वञ्चित करना ही है। क्योंकि अद्वितीय पदका यह अर्थ कभी भी नहीं हो सकता कि एक ब्रह्मके अतिरिक्त दूसरी कोई भी वस्तु नहीं है। लौकिक दृष्टान्त में समझ लीजिये कि किसी राजाकी अद्वितीय शक्ति है तो क्या अन्य राजाओंमें अब शक्ति हीन मानी जावेगी नहीं, शक्ति तो अवश्य मानी जावेगी पर अद्वितीय शक्ति वालेकी अपेक्षा उसकी शक्ति न्यून है। यही बात ब्रह्मके विषय में भी समझ लीजिये ब्रह्म अद्वितीय है अर्थात् ब्रह्मके बराबर कोई भी वस्तु नहीं है। इसी बात को श्रुति भी अन्यत्र स्पष्ट कर रही है 'न तत्समश्चाभ्यधिकः कुतोऽन्यः' ब्रह्मके बराबर तथा उससे अधिक कोई भी वस्तु नहीं है।

और नेह नानास्ति से भी मिथ्या बताना ठीक नहीं है। क्योंकि ब्रह्ममें अनेक पदार्थों का निषेध करते हैं या जगतमें अनेक पदार्थों का अभाव, इससे सिद्ध करते हैं तो द्वितीय पक्ष तो किसी प्रकार ठीक नहीं हो सकता है अनेक पदार्थ तो प्रत्यक्ष ही सिद्ध हैं उसे श्रुति कैसे निषेध कर सकती है।

और प्रथम पक्ष भी ठीक नहीं है क्योंकि जब ब्रह्ममें कोई पदार्थ है ही नहीं तो निषेध करने का मतलब ही क्या, यदि कहो कि अनेक पदार्थ ब्रह्ममें हैं उसका निषेध करती है, श्रुति, तो भी ठीक नहीं ब्रह्ममें अनेक पदार्थ को स्वतः कल्पना करके निषेध करना उन्मत्त प्रलाप सा है। 'प्रक्षालनाद्धि पंकस्य दूरादस्पर्शनंवरम्' इस न्याय के विरुद्ध भी है कीचड़ लगाकर पादप्रक्षालन की अपेक्षा कीचड़ से दूर रहना ही अच्छा है। अतः यह जगत् सत्य है तथा परमात्मा साकार सगुण है। जो कि 'परास्य शक्तिर्विविधैव

श्रूयते स्वाभाविकी ज्ञान बल क्रिया च यः सर्वज्ञः सर्ववित्' इत्यादि श्रुति वाक्यों से निःसन्देह है।

इन्हीं सिद्धान्तों का भगवान रामानुजाचार्य्य द्वारा पूर्ण प्रचार होने से आपका इस सिद्धान्त में 'सम्प्रदायाचार्य्य' का स्थान है।

यह सिद्धान्त यद्यपि प्राचीन ऋषियों द्वारा प्रचारित तथा संरक्षित होता आया है पर बीच में कालचक्र से वादियोंके आक्षेप इस पर अधिक होने से कुछ तिरोहित सा प्रतीत होने लगा था। पर श्रीभाष्यकारके द्वारा इस संसारका तथा इस सम्प्रदायका जो उपकार हुआ उसके लिये सारा जगत् आपका ऋणी है।

जिस वक्त अज्ञानवादके फन्दे में आकर सारा जगत् भक्ति मार्ग को त्याग कर घोर निद्रा में सो रहा था उस वक्त ईश्वरकी वह अमोघ शक्ति शेषमूर्ति जगद्गुरु श्री स्वामी रामानुजाचार्य्यके स्वरूप में यदि प्रगट न हुई होती तो वैदिक मार्ग की स्थापना तथा भगवत् कथित भक्तिमार्ग का प्रचार कौन करता। उसी शक्ति ने ही तो ब्रह्मसूत्रों पर भाष्य, श्रीभाष्य, तथा गीताभाष्य करके जगतका अज्ञान दूर किया है। वही शक्ति आज सारे जगत्की श्री जगद्गुरु रामानुजाचार्य्यके स्वरूप में पूज्यमान हो रही है।

पर ज्वरितको जिस प्रकार मिष्टान्न तीता मालूम पड़ता है उसी प्रकार पं० अनन्तकृष्ण शास्त्रीजीने आपके सिद्धान्त की समालोचना करके वेदान्त-रक्षामणि ग्रन्थ के द्वारा अनेक प्रकार से दोष दिखाने का साहस किया है। जिसका उत्तर अथवा खण्डन पं० सार्वभौमः श्रीमुरलीधराचार्य्य शास्त्रीजीने इस 'वेदान्त मार्तण्ड' नामक ग्रन्थमें अच्छी प्रकार से न्याय व्याकरण मीमांसादि द्वारा श्रुतियों का अर्थ विचार करके किया है।

यह ग्रन्थ खूब विद्वतापूर्ण लिखा गया है। इसके देखने से कोई आक्षेप अवशिष्ट न रह जाता है और जितने विरुद्ध मत हैं अद्वैतवाद के प्रायः सबका खण्डन भी किया गया है यह आग्रह से नहीं बल्कि वैदिक सिद्धान्त की स्थापना की दृष्टि से लिखा गया है, आशा करते हैं कि गुण-ग्राहक प्रायः सभी विद्वान् इस ग्रन्थ से आत्मशान्ति प्राप्त करेंगे।

हरिः ॐ तत्सत्।

ऋषीकेश नान्देड़ प्रभृति स्थानाधिपः

**पं० श्री स्वामी लक्ष्मणाचार्य्यः**

## श्रीमते रामानुजाय नमः

दृशिर् प्रेक्षणे धातु से दर्शन शब्द बना है। इसकी व्युत्पत्ति है दृश्यते अनेन इति दर्शनम्। दर्शन शब्द का अर्थ है चाक्षुषादिप्रत्यक्ष, ज्ञान, तत्वज्ञानसाधन शास्त्र इत्यादि। लोक व्यवहारमें दर्शन शब्द देखने विचारने आदि अर्थों में आता है किन्तु शास्त्रीय व्यवहार में तत्वज्ञान के साधन भूत शास्त्रों के अर्थ में ही प्रयुक्त होता है। यह 'दर्शन' दो प्रकार का है एक आस्तिक 'दर्शन' और दूसरा नास्तिक 'दर्शन'। आस्तिक दर्शन प्रधान रूप से ६ प्रकार का है। इसी लिए हिन्दुओं में 'षड्दर्शन' आदि शब्दों की खूब प्रसिद्धि है। शास्त्र शब्द की व्युत्पत्ति में कहा गया है—

**शासनात् शंसनात् शास्त्रं शास्त्रमित्यभिधीयते।**
**शासनं द्विविधं प्रोक्तं शास्त्र लक्षण वेदिभिः॥**
**शंसनं भूतवस्त्वेक विषयं न क्रियापरम्।**

'शास्त्र' शब्द शास् और शंस इन दो धातुओं से बनता है। शास् का अर्थ है आज्ञा देना और शंस् का अर्थ है प्रकट करना या वर्णन करना। शासन करनेवाला शास्त्र विधि निषेध भेद से दो प्रकार का है। अतः शासन अर्थ में शास्त्र शब्द का व्यवहार धर्मशास्त्रों के लिए अधिक उपयुक्त है। शंसक शास्त्र किम्वा बोधकशास्त्र उसे कहते हैं जिसके द्वारा वस्तु के यथार्थ स्वरूप का प्रकटन या वर्णन होता हो। शासन शास्त्र प्रधानतया क्रियापरक होता है और शंसक शास्त्र प्रधानतया ज्ञान परक होता है। शास्त्र शब्द के ये दोनों ही अर्थ-पूर्वमीमांसा और उत्तर मीमांसा के भेद से द्विधा विभक्त किम्तु वस्तुतः एक-मीमांसा दर्शन में बड़े ही विलक्षण रूप से सघटित होते हैं।

आस्तिक षड्दर्शनों के क्रम में भी महान मतभेद है। कौन दर्शन पहले हुआ और कौन पीछे इसके सम्बन्ध में विद्वानों ने बहुत छानबीन की है। किन्तु भारतीय आर्ष पद्धति से विचार करने पर षड्दर्शनों का क्रम इस प्रकार सिद्ध होता है—प्रथम बादरायणकृत ब्रह्म मीमांसा दर्शन, द्वितीय जैमिनीकृत धर्ममीमांसा दर्शन, तृतीय गौतमकृत न्यायदर्शन, चतुर्थ कणाद-कृत वैशेषिक दर्शन, पञ्चम कपिलकृत सांख्य-दर्शन और षष्ठ पतञ्जलिकृत योग दर्शन। इन षड्दर्शनों में भगवान श्रीमन्नारायण के अंशावतार श्रीकृष्ण द्वैपायन बादरायण वेदव्यास प्रणीत उत्तर मीमांसा-शारीरिक मीमांसा का स्थान सर्वप्रथम, सर्वश्रेष्ठ और सर्वोच्च है। यह वेदान्त दर्शन, ब्रह्मसूत्र, तथा ब्रह्ममीमांसा नाम से प्रसिद्ध है। वेद के पूर्वभाग कर्मकाण्ड यज्ञादिका विचार जैमिनिकृत पूर्व मीमांसा में किया गया है। वेद के शिरोभाग-अन्तिम भाग उपनिषदों में ब्रह्म का प्रतिपादन किया गया है। उपनिषद् वाक्यों के अन्तिम तात्पर्य निर्णय के अभिप्राय से ही भगवान वेद-व्यासजी ने व्यास सूत्रों की रचना की थी इसी लिए ब्रह्ममीमांसा वेदान्तदर्शन या ब्रह्मसूत्र कहा गया है। संज्ञा के विचार से महाभारत में इन्हें ब्रह्मसूत्र ही कहा गया है "ब्रह्मसूत्र पदैश्चैव" महाभारत।

उपनिषदों में जिस ब्रह्म विद्याका वर्णन किया गया है उसका यथार्थ तत्व जानने के लिए ब्रह्मसूत्र का विधिवत् अध्ययन परमावश्यक है। कारण इस ब्रह्म विद्या में आई हुई ग्रन्थियों को सुलझाने की एक मात्र कुञ्जी ये व्यास सूत्र ही हैं। ब्रह्म विद्या साधारण विद्या नहीं है। यह सर्वोत्तम विद्या है। मुण्डक उपनिषद में ब्रह्म विद्या को सर्व विद्या प्रतिष्ठा बतलाया गया है। 'स सर्व विद्या प्रतिष्ठामथर्वाय ज्येष्ठ पुत्राय प्राह' (मु० १।१, इसे ही अध्यात्म विद्या भी कहते हैं। गीताचार्य भगवान श्रीकृष्णचन्द्र स्वयं कहते हैं "अध्यात्म विद्या विद्यानां वादः प्रवदता महम्" अर्थात समस्त विद्याओं में

अध्यात्म विद्या मैं ही हूँ। यहाँ भगवान ने अध्यात्म विद्या को अपना स्वरूप कह-कर इस विद्या की पूर्ण महत्ता प्रदर्शित की है।

विद्या वही सबल और सफला होती है जो सम्प्रदायाविच्छिन चली आती हो। अब हमें यह विचार करना चाहिये कि श्रीसम्प्रदाय विशिष्टाद्वैत-वाद में यह ब्रह्म विद्या सम्प्रदायाविच्छेदेन चली आती है या नहीं। मीमांसक पद्धति के विचार से कर्म प्रतिपादक १२ अध्याओं की कर्म मीमांसा उपासना प्रतिपादक ४ अध्याओं का संकर्षण काण्ड और ४ अध्यायोंकी ब्रह्म प्रतिपादक ब्रह्म मीमांसा इनको विंशति अध्यायात्मक एक मीमांसा शास्त्र मानकर श्रुति के समस्त भागों का अपूर्व सामञ्जस्य विशिष्टाद्वैत वादमें दृष्टिगोचर होता है। विशिष्टाद्वैत वाद अन्य वादों के समान कोई स्वतन्त्र-वाद नहीं है यह तो संहिता ब्राह्मण उपनिषद सूत्र इतिहास पुराण और पाञ्च रात्र का ऐक्यकण्ठ्येन घोषित अन्तिम सिद्धान्त है। ऐतिहासिक दृष्टि से विचार करनेपर यह और स्पष्ट हो जाता है। वेदान्तदर्शनसूत्र के प्रणेता वेदव्यासजी भगवान नारायण के अंशावतार हैं। पुरुषसूक्त, महोपनिषद, नारायणोपनिषद् सुबालोपनिषद्, नारायणानुवाक् अन्तर्यामिब्राह्मण प्रभृति वैदिक ग्रन्थों से श्रीमन्नारयण को ही सर्व कारणों का कारणत्व तथा परत्व सिद्ध होता है। उन्हें ही ध्येय कहा गया है। वे ही विशिष्टाद्वैत वादियों के उपास्य हैं। श्री वेदव्यासजी के पिता महर्षि पराशर जी हैं। जिन्होंने विष्णु पुराण निर्माण किया था। विष्णु पुराण विशिष्टाद्वैत का पूर्ण समर्थक है तथा महामुनि पराशरजी को श्रीमद्‌यामुनाचार्य स्वामी ने सम्प्रदायाचार्य रूप से स्मरण किया है "सन्दर्शयन्निर्मिमीत पुराणरत्नं तस्मै नमो मुनिवराय पराशराय।" महर्षि वेदव्यासजी के साक्षात् शिष्य महर्षि बोधा-यन ने व्यास सूत्रों पर विशालकाय वृत्ति की रचना की थी। कलि के प्रारम्भ में द्रमिड़ाचार्य ने बोधायन वृत्ति के अनुसार उपनिषदों पर प्राकृत

भाषा में द्रमिड़ भाष्य लिखा। ये वृत्ति भाष्य दोनों ही विशिष्टाद्वैत के परम मान्य हैं। आज हमारे दुर्भाग्य से इन दो में एक ग्रन्थ भी उपलब्ध नहीं है। फिर भी इससे बोधायन और द्रमिडाचार्य को कोई काल्पनिक व्यक्ति कहनेका दुःसाहस नहीं कर सकता है क्योंकि स्वयं अद्वैतवादी आचार्यों ने भी अपने ग्रन्थों में अनुकूल या प्रतिकूल रूप से इनके सिद्धान्तों की चर्चा की है। इनके अतिरिक्त गुहदेव भारुचि ब्रह्मानन्दी श्री परांकुशमुनि प्रभृति विशिष्टाद्वैत वेदान्त के आचार्यों का नाम वेदान्त के इतिहास में पाया जाता है। अतः बहुतेरे विद्वानों का सुनिश्चित मत है कि अद्वैतवाद के गठित होने के बहुत पहले ही विशिष्टाद्वैत वाद सुदृढ़ और सुसंगठित हो चुका था। समय समय पर इस पर विभिन्न मतवादियों के द्वारा जो जो आक्षेप होते रहे उनका प्रतिकार करते हुए विशिष्टाद्वैत के आचार्य गण बराबर इसकी रक्षा और समृद्धि करते रहे।

कालचक्र की कुटिल गति के कारण भारत में बौद्ध मत और बौद्ध राज्य की प्रतिष्ठा के कारण सनातन वैदिक धर्म में महान् विप्लव उपस्थित हो गया था। यह समय सनातन वैदिक धर्म ब्राह्मण धर्म के लिए बड़ा ही सकट का काल था। ऐसे दुर्दिन समय में महामति कुमारिल भट्ट और शंकरावतार भगवत्पाद शंकराचार्य का आविर्भाव हुआ जिन्होंने अपनी प्रतिभा से बौद्ध विप्लव को भारत से भगा दिया। कुमारिलभट्ट ने शास्त्रार्थों और ग्रन्थों के द्वारा वेद के पूर्वभाग कर्ममीमांसा की पुनः प्रतिष्ठा की, और शंकराचार्य ने अपने अद्वैतवाद-मायावाद के प्रचार से बौद्धों के निरीश्वर शून्यवाद को मिटा दिया। बौद्ध मत तो विदा हो गया। ब्रह्म के अस्तित्व को भी लोग स्वीकार करने लगे। किन्तु ब्रह्मवाद स्थापित न होकर मायावाद ही प्रतिष्ठित हुआ। यह होना भी स्वाभाविक ही था। जैसे शिवजी ने असुरों को मोह पैदा करने के लिए मोहन शास्त्र की सृष्टि की थी वैसे

शिवावतार श्री शंकराचार्यजी ने बौद्धों को व्यामोह पैदा करने के लिए निर्विशेष ब्रह्मवाद या मायावाद का प्रचार किया। इस वाद से भगवद् भक्त उपासक सम्प्रदाय में बहुत शीघ्र विक्षोभ उत्पन्न हो गया। मायावाद की आलोचना होने लगी। सर्व प्रथम शंकराचार्य के प्रायः समकालिक भास्कराचार्य ने शांकर मत को प्रच्छन्न बौद्ध बतलाया। पद्म पुराण में शिवजी द्वारा मोह शास्त्र के प्रसंग में कहा गया है" मायावादमसच्छास्त्रं प्रछन्नं बौद्धमेवच।" कुछ लोग इसे प्रक्षिप्त बतलाते हैं। किन्तु इतिहास पुराणों में इस तरह आंख मूँद कर प्रक्षिप्त कहना विक्षिप्त चेष्टा के अतिरिक्त कुछ अधिक महत्व नहीं रखता है। शांकर मत को सर्वथा बौद्धमत नहीं कहा जा सकता। कारण यहां व्यावहारिक दशा में वेदों की प्रमाणिकता देव देवियों की उपासना सर्वथा वैदिक धर्म के अनुकूल है। पारमार्थिक दशा में एक अद्वितीय ब्रह्म की सत्ता मानी गई है यह भी सर्वथा वैदिक है। किन्तु परमार्थ दशा में सबको मिथ्या बतलाकर जो समस्त विशेषणों से रहित ब्रह्मको निर्विशेष चिन्मात्र माना गया है यह श्रुति स्मृति पुराणों के सर्वथा विपरीत बौद्ध भावापन्न सिद्धान्त सा जान पड़ता है। यहां एक विलक्षण बात यह है कि निर्विशेष अद्वैतवाद की पहली पोथी भगवत्पाद गौड़पादाचार्य कृत माण्डूक्यकारिका है। यह माण्डूक्य कारिका ही शांकर भाष्य की आधार शिला है। ये कारिकायें औपनिषद् सिद्धान्त के प्रतिपादन के लिए लिखी गई हैं किन्तु आत्मा ब्रह्म के सम्बन्ध में जो सिद्धान्त इनमें स्थिर किया गया है। वह गौड़पादाचार्य के पूर्ववर्ती बौद्धों के माध्यमिक सम्प्रदाय के आचार्य नागार्जुन के शून्य तत्त्व से शब्दतः अर्थतः भावतः मिलता जुलता है। नागार्जुन और गौड़पादाचार्य दोनों ने ही परमार्थ तत्त्व को चतुष्कोटि विनिर्मुक्त कहा है। पाठक दोनों की तुलना स्वयं करके देखें। गौड़पादाचार्य आत्मा को अस्ति, नास्ति, अस्ति नास्ति, नास्ति नास्ति, इन चार कोटियों से

विलक्षणमानते हैं। अर्थात् आत्मा न सत् है, न असत्, न सदसदुभयात्मक है और न सदसद् विलक्षण ही है। यथा माण्डूक्य कारिका—

"अस्ति नास्त्यस्ति नास्तीति नास्ति नास्तीति वा पुनः। चलस्थिरोभयाभावैरावृणोत्येव बालिशः॥ कोट्यश्चतस्र एतास्तु ग्रहैर्यासां सदावृतः। भगवानाभिरस्पृष्टो येन दृष्टः स सर्वदृक्॥"

अब यही तत्त्व नागार्जुन की माध्यमिक कारिका में देखिये—

" नसन्नासन्न सदसन्न चाप्युभयात्मकम्।
चतुष्कोटिविनिर्मुक्तं तत्त्वं माध्यमिका विदुः॥"

केवल गौड़पादाचार्य ने उसे आत्मा कहा है और नागार्जुन ने बहुत पहले उसे शून्य कहा था। यहां नागार्जुन के शून्य में और गौड़ पादाचार्य के भगवान में कोई अन्तर नहीं है। इसी तरह श्री गौड़पादाचार्य का अजातवाद नागार्जुन की छायामात्र है—

न स्वतो नापि परतो न द्वाभ्यां नाप्यहेतुतः।
उत्पन्ना जातु विद्यन्ते भावाः क्वचन केचन॥
—नागार्जुन कृत माध्यमिक कारिका १-७

स्वतो वा परतो वापि न किञ्चिद्वस्तु जायते।
सद्सत् सदसद्वापि न किञ्चिद्वस्तु जायते॥
—श्री गौड़ पादाचार्य कृत मा० कारिका

श्री गौड़पादाचार्य की कारिकाओं के आधार पर ही अपने शारीरकभाष्य में भगवत्पाद शंकराचार्यजी ने पहले अध्यास की कल्पना की है और साथ ही यह भी लिखा है कि सूत्रों का यही अर्थ जिससे हो वैसी ही मैं सूत्रों की व्याख्या करूंगा। इसमें कोई सन्देह नहीं कि अपने प्रतिज्ञात अर्थ के समर्थनमें श्रीशंकराचार्यजी ने जो लोकोत्तर प्रतिभा का परिचय दिया है उससे

उनका नाम दार्शनिक जगत में चन्द्रमा की भांति चमकता रहेगा। उनका शारीरक मीमांसा भाष्य विद्वत्समाज में सदा आलोचित होता रहेगा।

किन्तु शेषावतार भगवत्पाद श्रीरामानुजाचार्य ने श्रीभाष्य की रचना सर्वथा परम्परावादी की तरह सम्प्रदायाविच्छेदेन प्राप्त विद्या के आधार पर की है। श्रीभाष्य में जिस प्रक्रिया से विशिष्टाद्वैत का समर्थन किया गया है वह बड़ा ही प्रौढ़ और प्राञ्जल है। ' 'एकमेवाद्वितीयं ब्रह्म' इस श्रुतिवाक्य की व्याख्या ' न तत्समश्चाभ्यधिकश्च दृश्यते'' इस स्मृति वाक्य से एक वाक्यता रखते हुए की गई है। अर्थात् ब्रह्म एक और अद्वितीय है क्योंकि न दूसरा उसके समान न उससे अधिक ही है। इससे यह अर्थ नहीं निकाला जा सकता है कि ब्रह्म के अतिरिक्त सब मिथ्या है। ब्रह्म निरुपाधिक होने पर भी सविशेष ही रहता है। निर्विशेष वस्तु की सत्ता ही नहीं है। यह ब्रह्म शब्द पर विचार करने से ही स्पष्ट हो जाता है। बृहि बृद्धौ धातु से मनिन् प्रत्यय करने से ब्रह्म शब्द वनता है। इसमें सर्वदा बृहत्त्वगुण रहेगा ही। यह बात ''बृहति बृंहयति इति तत्परं ब्रह्म'' इस रहस्याम्नाय ब्राह्मण और ''बृहत्वाद् बृंहणत्वाच्च तद्ब्रह्मेत्यभिधीयते'' इस विष्णुपुराणकी एक-वाक्यता से सिद्ध है। ब्रह्म, चित्-अनन्तजीवात्मा, अचित-जड़ स्वभाव अखिल जगत इन दो विशेषणों से युक्त है। चिदचिद्विशिष्ट ईश्वर ही ब्रह्म है जैसा कि कहा गया है—''ईश्वरश्चिदचिच्चेति पदार्थ-त्रितयं हरिः।'' श्री भाष्य के ये ही मौलिकतत्वत्रय हैं। अनन्त जीव और निखिल जगत निखिल हेय प्रत्यनीक समस्त कल्याण गुणाकर परब्रह्म श्रीमन्नारायण के शरीर हैं। यह श्रुति-स्मृतियोंमें सुस्पष्ट कण्ठतः कहा गया है। 'यस्य पृथिवी शरीरं, 'यस्य आत्मा शरीरं' 'जगत् सर्व शरीरं ते' इत्यादि

यहां इतना अवश्य कहा जा सकता है। भगवत् पाद रामानुजाचार्य के श्री भाष्य सिद्धान्त में सृष्टि के हेतु ब्रह्म को अविद्या ग्रस्त नहीं होना पड़ता

है। न प्रत्यक्ष और शास्त्र में मल्लयुद्ध करा कर प्रत्यक्ष को शास्त्र के द्वारा बाधित करना पड़ता है, न क्लिष्ट कल्पना ही करनी पड़ती है, न निर्गुण श्रुतियों को प्रमाण मानकर सगुण श्रुतियों को काल्पनिक भेद कहनेवाली कहकर तुच्छता ही बतलानी पड़ती है, विशिष्टाद्वैतवाद में भेद श्रुति अभेद श्रुति घटक श्रुति सभी श्रुतियों का सुन्दर सामञ्जस्य है। इस सिद्धान्त में शांकर मत के समान अनिर्वचनीय माया अविद्या आदिकी कल्पना नहीं अपेक्षित होती है। जब शास्त्रकार स्वयं कहते हैं श्रूयतां चाप्यविद्यायाः स्वरूप कुलनन्दन' तब अनिर्वचनीय की यह कल्पना कैसी ? स्वयं श्रुति ने 'मायां तु प्रकृतिं विद्यात्' इत्यादि प्रमाणों से विचित्र सृष्टि करने में समर्थ त्रिगुणात्मिका प्रकृति को माया कहा है। यही बात स्मृति भी कहती है 'तेन माया सहस्रं तच्छंबरस्याशुगामिना' ( विष्णुपुराण )। श्रुतिस्मृति पुराणेतिहास पाञ्चरात्र प्राचीन व्याख्यान युक्ति अनुभव आदि से समन्वित श्री भाष्यसिद्धान्त अज्ञानान्धकार को दूर करने में बालसूर्य के समान विराजमान है। जैसे सूर्य पर धूल उड़ा कर सूर्य को ढँका नहीं जा सकता है वैसे ही श्री भाष्य के सिद्धान्तों का खण्डन या विवेचना के द्वारा ढांका नहीं जा सकता है।

हम पहले कह चुके हैं कि विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त परम प्राचीन हैं और इस पर किये गये आक्षेपों का उत्तर भी आचार्यों ने समय-समय पर दे दिया है। श्री यामुनाचार्य के सिद्धित्रय में आत्मा ईश्वर और संवित के सम्बन्ध में विविध मतवादों की आलोचना की गई है तथा विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त का समर्थन किया गया है। प्रायः करके परमतखण्डन तथा स्वमत स्थापन के लिए यहां किसी प्राचीन ग्रन्थ की टीकायें लिखी जाती थीं। स्वतन्त्र रूप से खण्डन मण्डन के ग्रन्थ कम लिखे गये हैं। यही कारण है कि शांकरभाष्य की दश टीकायें और श्रीभाष्य की बारह टीकायें लिखी गई। आचार्यों

के गंभीर आशयों को समझने के लिए इनका विधिवत अध्ययन अपेक्षित है। विवेचना और विमर्श के आधार पर समझना तो उपहास्यास्पद ही जान पड़ता है। इसके सम्बन्ध में मुरारि कवि की उक्ति स्मरणीय है। 'देवीं वाचमुपासते हि बहवः सारंतु सारस्वतं जानीते नितरामसौ गुरुकुल क्लिष्टो मुरारिः कविः। अब्धिर्लङ्घित एव वानरभटैः किन्त्वस्य गंभीरतामापाताल निमग्नपीवर तनुर्जानाति मन्थाचलः।'

इसके अतिरिक्त खण्डन मण्डन में बहुतेरे ग्रन्थ भी लिखे गये जिनका उत्तर पूर्वाचार्यों ने लिखा। ऐसा कोई नहीं कह सकता कि अद्वैत-वादियों के खण्डनात्मक अमुक ग्रन्थ का उत्तर विशिष्टाद्वैत के आचार्यों ने नहीं दिया। इस विषय में श्री वरदाचार्य, श्रुत प्रकाशिकाचार्य श्री सुदर्शन सूरि, श्री वादिहंसाम्बुवाचार्य, कवितार्किक केसरी वेंकटनाथ वेदान्ताचार्य, श्री अनन्ताचार्य श्री दोद्दय महाचार्य रामानुजदास ( इन्होंने अपने पराशर्य विजय में सुप्रसिद्ध सर्वतन्त्र स्वतन्त्र श्री अप्पयदीक्षित के न्याय रक्षामणि का उत्तर दिया था ) श्री निवासाचार्य, श्री वेंकटाचार्य प्रभृति के नाम विशेष उल्लेखनीय हैं।

ई० १७ वीं शताब्दी के लगभग अद्वैतवादी विद्वान श्री आयन्न दीक्षित ने 'व्यास तात्पर्यनिर्णय' नामक ग्रन्थ लिख कर यह सिद्ध करने का प्रयास किया कि व्यास सूत्रों का तात्पर्य अद्वैतवाद ही है। जिसका उत्तर महामहोपाध्याय तातदेशिकाचार्य ने 'व्यास सिद्धान्त मार्तण्ड' के द्वारा दिया, जिसमें यह दिखलाया गया है कि व्यास सूत्रों का स्वारस्य विशिष्टाद्वैत वाद ही में है। इस तरह खण्डन मण्डन तथा शास्त्रार्थों का इतिहास भी कुछ कम नहीं है यहां अधिक लिखने का अवसर नहीं।

यह प्रस्तुत ग्रन्थ 'वेदान्तमार्तण्ड' म० म० श्रीयुक्त अनन्तकृष्ण शास्त्री के

'वेदान्तरक्षामणि श्रीभाष्यविवेचना" नामक ग्रन्थ का उत्तर है। यद्यपि श्रीमान् अन्बिल वे० गोपालाचार्य एम० ए० महोदय ने "वेदान्तरक्षामणि विमर्श" लिख कर श्री भाष्यविवेचना का उत्तर दिया है। यह पुस्तक भी विषय विवेचन की दृष्टि से अच्छी ही हुई है। किन्तु 'वेदान्तमार्तण्ड' की प्रभा कुछ और ही है। वेदान्तमार्तण्ड के लेखक हमारे सुहृद् विद्वद्वर श्री मुरलीधराचार्य शास्त्री हैं। जैसी प्रौढ़ भाषा में वाद पद्धति की शैली से वेदान्तरक्षामणि लिखा गया है वैसी ही प्रौढ़ और प्राञ्जल भाषा में वाद पद्धति की परिपाटी से यह वेदान्तमार्तण्ड भी लिखा गया है। अतः जो न्याय-व्याकरण-वेदान्त के प्रौढ़ विद्वान नव्यन्याय की पद्धति से शास्त्रीय विषयों के विश्लेषण करने में अधिक सुखानुभव करते हैं उन्हें इस वेदांत-मार्त्तण्ड से अधिक आनन्द होगा इसमें कोई संदेह नहीं। विषय प्रति-पादन, विपक्ष-पक्ष-प्रत्याख्यान तथा समाधान करने में पण्डित श्री मुरलीधरा-चार्यजी की प्रतिभा और पाण्डित्य दोनों ही प्रशंसनीय हैं।

६१ चौरंगी रोड
कलकत्ता

—श्री गोपालदत्त शास्त्री
काव्यपुराण तीर्थ

'श्रियः कान्ताय नमः'
'श्रीमतेरामानुजाय नमः'

श्री १००८ श्री जगद्गुरुभगवद्रामानुजाचार्य्यान्वयसम्भूतानां सर्वतन्त्रस्वतन्त्राणां पण्डितसार्वभौमानामुभयवेदान्तनिर्धारणधुरीणानां श्रीमद्भूतपुरिस्थानां श्री १००८ श्री जगद्गुरु,

**अासूरि रामानुजाचार्यस्वामिपादानां सम्मतिपत्रमिदम्"**

यथाऽयथात्मभाविनो ज्यायान् यथात्मभावी यथात्मभावपरिकर्मितात्माऽयथात्मभावदुष्टेभ्योऽयथात्मभाविभ्यः। यथाऽयथात्मभावयोश्च दूषकभूषकयोर्वादिद्वयसाधारण तथाभाव संप्रतिपत्ति गोचरभावपराहतान् वादिद्वयैकतरोपपादनानुचरीं वाद्यन्तर सम्प्रतिपत्ति गोचरतां मन्यामहे।

परमयमत्रविवेकः प्रबन्धेषु यथाऽयथात्मभावितयोर्विषय प्रबन्धपेक्षताभेदेन प्रत्येकमेव यथाऽयथात्मभावितयोर्विधाद्वयी भवति। तत्र केचिद्द्विधाद्वयपरिकर्मिताः केचिद्द्विधाद्वयदुष्टाः अपरेचेतरेचैकैकपरिकर्मितदुष्टाश्चोपलभ्यन्ते। ततश्च विधाद्वयदूष्यभूष्ययोः, एकैक दूष्यभूष्ययोश्च सम्भव इति यथाऽयथात्म भाविचातुर्विध्यं स्थितम्। विषयप्रबन्धपेक्षताभेदभिन्नेहि यथाऽयथात्मभाविते यथाऽयथा विषयप्रबन्धभाविते स्याताम्। विषयीषु यथाविषयभावितायाः विषयानुरूप्यपर्यवसन्नायाः प्रामा-

ण्यापरपर्य्यायतयाऽऽश्रयातिशयाधायिकेयं यथाविषय भाविता-गुण इति भूषिका स्यात् ।

अयथाविषयभाविता च विपरीषु विषयानानुरूप्य पर्यवसिताऽप्रामाण्यापरपर्य्याया, आश्रयनिकर्षापादिका दोष इति दूषिकास्यात् । यथा प्रबन्धृभाविता च प्रबन्धृस्पृश्य विषय पिस्पृक्षामूल प्रवृत्तिविषयता लक्षणायोग्यार्थ पिस्पृक्षालक्षण प्रबन्धृगुणाधीन गुणभावास्यात् तद्विपर्य्ययश्च, अयथाप्रबन्धृभाविताऽस्पृश्य-विषय पिस्पृक्षामूल प्रवृत्ति विषयतालक्षणा, अयोग्यार्थ पिस्पृक्षा-लक्षण प्रबन्धृदोषाधीन दोषभावा आश्रयनिकर्षाय स्यात् ।

यद्यपि प्रबन्धुः योग्यायोग्यार्थ पिस्पृक्षयोः प्रबन्धृगुणदोष-लक्षणयोः पिस्पृक्षामूल प्रवृत्तिविषय प्रबन्धप्रामाण्याप्रामाण्य प्रयोजकयोरेवसतोः पिस्पृक्षामूल प्रवृत्तिविषयतालक्षण प्रबन्धपेक्ष यथाऽयथात्मभाविता गुणदोषभावापादकत्वमिति यथाऽयथा-प्रबन्धभावितयोः यथाऽयथा विषयभाविताऽन्तर्गम इति, उक्त यथाऽयथात्मभावितयोर्विषय प्रबन्धपेक्षताभेदमुखेन चातुर्विध्य-वादानवकाश इति स्यात् ।

प्रबन्धृपिस्पृक्षयो योग्यायोग्यार्थ विषययोः प्रबन्धृगुणदोषयोः प्रबन्धप्रामाण्याप्रामाण्यप्रयोजकयोः सतोरिव स्वातन्त्र्येणापि स्वातंत्र्येणवक्तृगुणदोषाधीन वक्तव्यगुणिदुष्टता नयेन प्रबन्धप्रकर्षनिकर्षाधायिका लक्षण गुणदोषता प्रयोजकतया यथाऽयथा प्रबन्धभाविता दूषकभूषकता वैलक्षण्येन तु चातुर्विध्योपपन्नता स्यात् ।

तदेवं यथाऽयथात्मभावि चातुर्विध्ये प्रकृते दूष्यदूषकभावेन प्रवृत्तयोः रक्षामणि, व्यामोहविद्रावणयोः, उक्त विधाद्वयापन्नाऽयथात्मभाव्युदाहरणतां रक्षामणौ, उक्त तथाभूत यथात्मभाव्युदाहरणताञ्च व्यामोहविद्रावणे ( वेदान्तमार्तण्डे ) निर्दोषवस्तु विषयनिष्कारणदोषारोपणलक्षण निजापराधकुपित दैवमूलां गुणैकायतनवस्तुविषयवास्तव गुणव्यवस्थापन लक्षण निजानुकूलवृत्ति मूलानुग्रह दैवमूलांच नैज तत्तत्प्रबन्ध प्रमाणां प्रतिजानीम इति शम् ।

श्रीमद्भूतपुरिस्थः

**श्रीस्वामी आसूरि रामानुजाचार्यः ।**

'श्रियः कान्ताय नमः'
श्रीमते विष्वक्सेनाय नमः
श्रीमते रामानुजाय नमः

श्री शैलानन्तपुरुष पीठाधीश पुरिषैग्रामाभिजनानां तिरुपति, संस्कृतकलाशाला, अलंकार-न्याय वेदान्त शास्त्राध्यापकचराणां नानातन्त्रसार्वभौमानाममृतभारतीविरुदाङ्कितानां श्री १००८ श्री जगद्गुरु **श्रीकृष्णमहाचार्य स्वामिनां सम्मतिपत्रमिदम्** ।

अद्य, उपाध्यायोपाह्वेन श्री मुरलीधराचार्य्यनामधेयेन, यथाविधिगुरुभ्योगृहीत साम्प्रदायिकार्थेन श्रीभगवद्रामानुज सिद्धान्तानुयायिनः प्रबन्धान्, महामहोपाध्यायानन्तकृष्ण शास्त्रिभिः विरचितान् वेदान्तरक्षामणिप्रमुखान् प्रबन्धान् सम्प्रदाय दूषणाभासप्रबन्धानपि बहुवारं समालोच्य 'वेदान्तमार्तण्ड' इति कश्चनप्रबन्धः वेदान्तरक्षामणा उद्भावित दूषणाभास विद्रावणायप्राकारि ।

सचायं प्रबन्धः यथावकाशमस्माभिः प्रत्यवेक्षितः, अयंच प्रबन्धः वेदान्तरक्षामणि प्रकाशितानां दूषणाभासानां निरासे सम्यक् पराक्रमत इति वयं भुजमुद्धृत्यब्रूमः, नचात्रप्रबन्धे सम्प्रदाय विरोधोऽपि दरीदृश्यते ।

'श्रियः कान्ताय नमः'
श्रीमते विष्वक्सेनाय नमः
श्रीमते रामानुजाय नमः

श्रीमज्जगद्गुरु श्रीरामानुजाचार्य्य तोताद्रिस्वामि चरण-कमल चञ्चरीक गया, मण्डलान्तर्गत, पो० स्टे० वारसलीगंज ( वाली ) जमुआवाँ, ग्रामनिवासी वेदान्त शिरोमणि पण्डित प्रवर श्री १०८ श्री स्वाचार्य्यानुरागजन्य विद्यार्थीपदभूषित रामप्रपन्न रामानुजदास स्वामिनः ।

## सम्मतिपत्रमेतदिति ।

सादर मेतन्निवेदनं परमानन्दमावहति यदद्य सर्वतंत्र स्वतन्त्रोभयवेदान्त निष्णात पं० श्रीमुरलीधराचार्य्य शास्त्रि प्रणीत वेदान्तरक्षामणि व्यामोहविद्रावणम् शांकरभाष्यसमालोचनात्मकञ्च "वेदान्त-मार्तण्ड इत्याख्यं शोभनं सुललितं वादिजनभयावहं प्रबन्धं सम्यगवलोकितम्—एतद्ग्रन्थावलोकनेन विद्वद्वर्य्याणां श्रीमत्पण्डित मुरलीधराचार्य्य शास्त्रिणां षड्दर्शन सार्वभौमानां पाण्डित्य-कुशलताया अस्मिन् विषये कृतपरिश्रमस्यच पूर्णपरिचयः प्राप्तः । लेखन प्रणाल्येषामतीव शोभना विद्यते । वेदान्तरक्षामणेः समुचितं समीचीनञ्च प्रत्याख्यानं कृत्वाऽनन्तकृष्ण शास्त्रिणोभ्रमस्समूल उत्पाटितस्तन्मुखं भञ्जितञ्चैभिरुक्तविद्वद्वरैः ।

एषां कृतिमवलोक्यातीव हर्षोल्लासंप्राप्तवानहम्, कामये च भगवता श्रीजगन्नाथेन तत्सफल मनोरथाय। श्रीभाष्यकार राधान्तरक्षणाय शास्त्रिणः, श्रीमुरलीधराचार्य्याः मुहुर्मुहुः धन्य-वादार्हास्सन्तीति शम्।

भवदीयः –
वेदान्तशिरोमणिः, श्री रामप्रपन्न रामानुजदासः
एन्० एम्० एल"

# भूमिका

श्रीमते रामानुजाय नमः

श्रीमद्रामानुजार्य्यं श्रुतिशिखरशिखाधाविमेधाविलासैः
प्रोद्यद्व्याहारगुम्भैर्विदलितकुमताडम्बरं तं भजामि ।
यद्भाष्याम्भोधिगर्भप्रसृमरसुमहायुक्तिवीचीविहारा
वेलान्ते विक्षिपन्ति प्रतिकथकघटादूषणालीतृणानि ॥

इह खलुधर्मार्थकाममोक्षाख्येषु चतुर्धा परिगणितेषु पुमर्थेषु मोक्ष एव परमपुरुषार्थः स एव नित्यः, इतराणि वर्गत्रयाणिसुख-लक्षणविरहितान्यनित्यानि च । सुखलक्षणं हि—

यन्नदुःखेन सम्भिन्नं नच ग्रस्तमनन्तरम् ।
अभिलाषोपनीतं च तत्सुखं स्वःपदास्पदम् ॥

इत्युक्तमभिजनैः, इदं सुखं मोक्षसुखमेव, नच वर्गत्रयेष्वे-तादृश सुखसम्भवः । इदं सर्वं प्रमाणगम्यमेव । प्रमाणञ्चास्माक मनाद्यविच्छिन्न सम्प्रदायतयाऽसंभाव्यमान निर्दोषापौरुषेयवेद एव, तदनुसारि स्मृतीतिहास पुराणादिनि च । वेदस्त्वत्यन्त-गहनः, अनन्तशाखात्मकश्च, स्वल्पायुषः, खलुमनुष्याः सहजबोधवि-धुराश्च । कथं वेदार्थ निर्णये समर्थाः भवेयुरिति परमकारुणिकः सौशिल्य वात्सल्य मार्दवार्जवादिगुणोपेतः परंब्रह्म भगवान्नारा-यणः लोकानुद्धर्तुकामः व्यासोभूत्वा, अत्यन्तगहन मोक्षस्वरूप

प्रतिपादक वेदोत्तरभागस्यवेदान्तसूत्रप्रणयनेन, अष्टादशपुराणादि निर्माणेन च वेदार्थान् सम्यक् प्रकाशयामास ।

भगवान्नारायणएव वेदव्यासः स एव ब्रह्मसूत्रकार इति खलु सुप्रसिद्धमेव ।

तदीयशिष्येण च महर्षिणा जैमिनिना पूर्वभागस्य वेदस्य व्याख्यानभूतं पूर्वमीमांसाशास्त्रं प्रणीतम् । इत्थं गुरुशिष्याभ्यां परस्परसम्मत्या पूर्वोत्तरभागात्मकस्यवेदस्य प्रणीतं पूर्वोत्तर-मीमांशा शास्त्रंसंगतिविशेषविशिष्टवेषेण शास्त्रैक्यमेवासादयति । पूर्वोत्तरभागेन विभक्तस्यापिवेदस्य यथा शास्त्रैक्यं सम्प्रतिपन्नं तथैव तद्व्याख्यानभूतयोः पूर्वोत्तरमीमांशयोरपि प्रबन्धैक्यं युक्तमेव विदुषाम् । यथाचाह वृत्तिकारः—

संहितमेतच्छारीरकं जैमिनीयेन षोड़शलक्षणेनेति । एवं सम्प्रतिपन्नेपि शास्त्रैक्ये, परमर्षिणा बादरायणेन निष्कण्टकी-कृतेऽपिवेदमार्गे तत्तन्मतश्रद्धालुभिः स्वोत्प्रेक्षितसिद्धान्तवि-शेषस्थापनतत्परैश्च शास्त्रभेदस्थापनेन ब्रह्मसूत्राणामन्यथा व्या-ख्यानेन च पुनरपि कण्टकीकृते वेदमार्गे, सकललोकैक कल्या-णाय वेदान्तार्थप्रकाशायच शेषावतारभूतो भगवान् रामानुजा-चार्य्यः ब्रह्मसूत्रस्य बोधायनाद्यनुसारि श्रीभाष्यनामकं ब्रह्मसूत्र भाष्यंकृत्वा निमग्नंवेदार्थंपुनरपि प्रकाशयामास । तत्र च भगवत्, शंकरमतस्य स्वरूपंहि—अशेषविशेषशून्यं निर्गुणं ब्रह्मैवतत्त्वम् । तदेवनित्यमुक्त बुद्धस्वप्रकाश चिन्मात्रैकरसं ब्रह्मैवानाद्यविद्यो-

पहितं जीवभावं च भजते। निर्विशेषचिन्मात्रातिरेकि नाना-विध ज्ञातृज्ञेय तत्कृत भेदादिकं सर्वं तस्मिन्नेव परिकल्पितं मिथ्याभूतमिति। अयं सिद्धान्तोहि सर्वथैवलोकविरुद्धोवेद विरुद्धश्च।

तथाहि—अस्मिन् सिद्धान्तेप्रायेण बौद्धादि वेदबाह्यमत-साम्यमेव वर्तते। वेदबाह्या, अपि ज्ञानसन्तानातिरिक्तं किञ्चि-दपि वस्तु नानुमन्यन्ते। शंकरसिद्धान्तेऽपि ज्ञानातिरिक्तं सर्वं मिथ्यैव। विशेषस्त्वयमेव यत्, ज्ञानस्य सौगतादिभिर्क्षणिकत्वं मन्यते, भवता तु ज्ञानस्यनित्यत्वमिति।

तत्र पृच्छामः—नित्यत्वं स्वरूपे विशेषणं दीयते–उत स्वरूपमेव, नित्यत्वस्य स्वरूपविशेषणत्वे विशिष्टाद्वैतसिद्धान्तप्रवेशः। स्वरूपत्वे च—स्वरूपस्य तैरप्यङ्गीकृतत्वात् पुनरपि स्वरूप-मात्रसाधनं किमर्थमित्युभयतः पाशारज्जुः।

श्रुतिष्वपि किञ्चिदंशमात्रस्यैव प्रामाण्यं तन्मते–तथाहि 'पृथगात्मानं प्रेरितारं च मत्वा जुष्टस्ततस्तेनामृतत्वमेति' 'ज्ञाज्ञौ द्वावजावीशनीशौ' क्षरं प्रधानममृताक्षरं हरः' 'नित्यो-नित्यानां चेतनश्चेतनानामेको बहूनां यो विदधातिकामान्' इत्याद्याः परश्शताः श्रुतयो जीवेश्वरप्रकृतिनिरुपण पराः। तत्र निर्विशेष ब्रह्मातिरिक्त कृत्स्न मिथ्यात्व स्वीकारे जीवस्वरूप तन्नित्यत्व तद्भेदप्रतिपादकानां वाक्यानां प्रकृति स्वरूपतन्नि-त्यत्ववादिनीनां श्रुतीनाञ्च वैयर्थ्यं दुर्वारमेव।

नच पारमार्थिकापारमार्थिक भेद कल्पनया विरोध परिहारो न्याय्यः, तादृशार्थस्य स्वकपोलकल्पितत्वात् । अन्ततोगत्वा वैयर्थ्यदोषस्य जागरूकत्वाच्च । व्यवस्थापक प्रमाणाभावेन विपर्य्ययप्रसंगेन त्वदीय समीहितार्थलाभाभावाच्चेति । तस्मान्निर्गुणादिपदघटित कतिपयान्येववाक्यानि प्रमाणमद्वैत सिद्धान्ते ।

यदि किञ्चिदंशमात्रप्रामाण्यस्वीकारेणैव वैदिकत्वाभिमानस्तर्हि—हिंसानिषेध स्वीकारमात्रेण बौद्धादयोऽपि वैदिकाः कथं न भवेयुः । न हिंस्यात् सर्वाभूतानि' इति हिंसानिषेधवाक्यस्य महानादरो बौद्धादि सिद्धान्ते । वस्तुतः निर्गुणादि कतिपय वाक्यानामप्यप्रामाण्यं तन्मत इति त्वन्यत्र विवेचितम् ।

किञ्च 'नित्यं विभुंसर्वगतं सुसूक्ष्मं तदव्ययं यद्भूतयोनिं परिपश्यन्तिधीराः । इति श्रुतिबलेन भवता ब्रह्मणो नित्यत्वमुच्यते—तदेव नित्यत्वं बौद्धसिद्धान्ताद्व्यावर्तकम् । तत्र किमिदं नित्यत्वं ब्रह्मासाधारणं भवत्सिद्धान्ते—किं सर्वकालसत्तारूपम्, अथवा प्रध्वंसरहितत्वम्, उत कालावच्छेदनिवृत्तिरूपम्, आहोस्विदबाधितत्त्वम्, उत निर्विकारत्वम्, यद्वा उभयावधिराहित्यम् । नाद्यः, अविद्याया अपि नित्यत्वप्रसंगात् । सापि सर्वेणकालेन सम्बध्यत एव । सर्वस्यापिकालस्यतत्कार्य्यत्वाभ्युपगमेन तदसम्बन्धानुपपत्तेः । नापि द्वितीयः, प्रध्वंशस्य प्रध्वंशाभावेन नित्यत्वप्रसंगात् । प्रध्वंशस्यनित्यत्व-

स्वीकारे च, ब्रह्मव्यतिरिक्तानन्तप्रध्वंशनित्यत्वेन ब्रह्मैकमेव नित्यमितिसिद्धान्तव्याघातः । नापि तृतीयः, कालस्यापि तत्सद्भावेन ततो विवेकासिद्धेः । नहिकालः कालान्तरेणावच्छिद्यते तथा सत्यनवस्थानात् । नापि स्वेन कर्मकर्तृविरोधात् । नापि चतुर्थः, अबाधितत्त्वेनाभिमतेषु सम्यक् शुक्तिरजतादिषु नित्यशब्दप्रयोगदर्शनात् । नापि पञ्चमः विकाराणां निर्विकारत्वेन नित्यत्वप्रसङ्गात् । तेषामपि सविकारत्वेऽनवस्थानात् । नापि षष्ठः, व्यावहारिकोभयांतवत्त्वस्य संविदात्मके ब्रह्मण्यपि समानत्वात् । पारमार्थिकस्य तस्य प्रपञ्चेप्यभावेन तस्यापि नित्यत्व प्रसंगात् ।

तस्मान्नित्या संविदिति स्वगोष्टिमात्रकथा निर्मूलैवेति ।

---

अन्येषां यादव भास्करादीनां मतंत्वत्यंत श्रुतिविरुद्धमिति तु सर्वेपि दार्शनिकाः निरस्यन्तितन्मतं न पृथक् खण्डनार्हं तन्मतम् ।

श्रीभगवद्रामानुजाचार्य्य सिद्धांते सर्वाण्येव श्रुतिवाक्यानि सुरक्षितानिभवन्ति । तथाहि—'निर्गुणं निष्क्रियं शांतं निरवद्यं निरञ्जनमि' त्यादि निर्गुणवादिनीनां श्रुतीनाम्, 'एषआत्माऽपहतपाप्मा विजरोविमृत्युर्विशोकोऽपिपाशः, सत्यकामः सत्यसंकल्पः इत्यादि दिव्यगुण,बोधक श्रुत्यनुसारेण हेयगुणविषयतया प्रामाण्यम् । अभेदबोधक श्रुतीनाम्, 'यस्यात्मा शरीरं यस्य पृथिवी शरीरमि' त्यादिघटक श्रुतिभिः शरीरात्मभावोर्थः ।

शरीरस्य शरीर्यपेक्षयाभिन्नत्वेन भेदप्रतिपादक श्रुतयोऽपि सुरक्षिताः भवन्ति। इत्थं सर्वश्रुतीनामविरोधः, श्रीभाष्यकाराणां सिद्धांते। इदमेव खलु श्रीभाष्यकाराणां मतं पराशरादि ऋष्यभिमतं विशिष्टाद्वैतपदवाच्यम्।

पराशर व्यासबोधायनादि ऋषिभिरविच्छिन्नरूपेण प्राप्तस्यापि विशिष्टाद्वैत सम्प्रदायस्य, वैदिकाभासैरन्यैर्व्याख्यातृभिः, वेदान्तसूत्रव्याख्यानेन, उपनिषद् व्याख्यानेन च स्वोत्प्रेक्षितसिद्धान्ते ऋषीणामभिप्रायस्य हठान्नीयमाने, वैदिकसिद्धान्तस्य जगतिप्रकाशाय श्रुतिसूत्राणामन्तर्ज्वरशमनायच श्रीभाष्यावतरणं जातम्।

यतिपुरन्दरेणभगवता श्रीभाष्यकृता रामानुजाचार्य्येण-सम्यगेव वैदिकः पन्थासुरक्षितः।

यथोक्तमभियुक्तैः—

गाथा ताथा गतानां गलति गमनिका कापिली कापिलीना,
क्षीणा काणादवाणी द्रुहिणहरगिरः सौरभं नारभन्ते,
क्षामाकौमारिलोक्तिर्जगति गुरुमतं गौरवाद्दूरवान्तम्,
काशङ्का शंकरादेर्भजति यतिपतौ भद्रवेदिं त्रिवेदिम्॥

श्रीभगवदाचार्य्यपादशिष्यप्रशिष्याः बहवोहि वेदपारंगताः, श्रुतिमार्गस्थापनधुरीणास्समभवन्। ते च वरदाचार्य्यश्रुतप्रकाशिकाचार्य्य वेदान्ताचार्य्य महाचार्य्य प्रभृतयः। एतैर्महानुभावैः सुरक्षितोऽयं श्रीभाष्यसिद्धान्तोऽद्यापि लोकैः पूज्यमानो विद्योतते। श्रीभाष्यकारशिष्यैर्विरचितास्सन्ति नानासिद्धान्तग्रन्थाः, श्रीभाष्यगम्भीरार्थप्रकाशाय वैदिकमार्ग दूषकविद्रावणाय च।

श्रीदेशिकपादविरचित शतदूषणीग्रन्थस्याभिप्रायमजानता, अद्वैतसिद्धान्तान् परिष्कुर्वता, अप्पयदीक्षितेन यत्किञ्चिदप्युक्तं तत्तु शतदूषणीग्रन्थस्य चण्डमारुतीं टीकां कुर्वता तत्कालीनैरेव महाचार्य्यपादैः निरस्तम् । सद्विद्याविजयादिभिर्महानिबन्धैरव- शिष्टानपि सर्वान् वादान् निरस्य श्रुतिमार्गं स्थापितश्च ।

श्रीवादावलीकारैरपि बहुधाऽद्वैतमतं निरस्तं श्रीभाष्यमतं च प्रकाशितम् ।

एवं ऋषिपरम्परापरिशुद्धं वैदिकजन मूर्धाभिषिक्तं श्रीभा- ष्यमतीर्थीकर्तुकामेन केनचिदद्वैतसम्प्रदायाभिमानिना, अनन्तकृष्ण शास्त्रिणा 'येन केन प्रकारेण प्रसिद्धः पुरुषोभवेदि'ति न्यायमनु- सृत्य श्रीभाष्यसमालोचनात्मक वेदान्तरक्षामणिग्रन्थः निर्मितः ।

तदीय वेदान्तरक्षामणिग्रन्थोत्तरप्रदाननिरतैः विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त निर्धारणधुरन्धरैः, अयोध्यास्थै पं० श्रीमुरलीधराचार्य्यैः वेदान्तरक्षामणिव्यामोहविद्रावणात्मक वेदान्तमार्तण्ड, इत्याख्य स्वप्रबन्धंनिर्माय वेदान्तरक्षामणा उद्भाविताःदोषाः शतधाः निरस्ता, श्रुतिस्मृतिन्याय प्रमाणादिभिः, अद्वैतवादाश्च खण्डिताः । श्रुति- स्मृतिप्रमाणपरिपूर्णोऽयं 'वेदान्तमार्तण्डः' वादिजनेभ्यः जिज्ञा- सुजनेभ्यश्च सन्तोषं प्रयच्छन् ।

निर्मत्सराणां विदुषां प्रीतये सम्यग् भविष्यतीति विरमति ।

भावत्कः

**पं० श्रीरामदुलारे शास्त्री**

**व्याकरणवेदान्ताचार्य्यः**

# "विषयानुक्रमणिका"

| विषय | पृष्ठाङ्काः |
|---|---|

विषय | पृष्ठाङ्काः

विषय पृष्ठाङ्काः

विषय पृष्ठाङ्काः



श्री १००८ श्री उत्तर अहोबिल झालरिया मठाधीश श्री वीर राघवाचार्य्य स्वामीजी महाराज
श्रीरमा वैकुण्ठमन्दिर, पुष्कर

विषय | पृष्ठाङ्काः

विषय पृष्ठाङ्काः

# "शुद्धाशुद्धिपत्रिका"

| अशुद्धम्, | पृ० | पं० | शुद्धम् |
|---|---|---|---|
| यथो पक्षिप्त | २ | १३ | यथाप्रतिक्षिप्त |
| शैलपुरुष | ३ | ८ | शैलानन्तपुरुष |
| निराशेन | ३ | ११ | निरासेन |
| समालोचनात्मकः | ३ | १५ | समालोचनात्मक |
| ग्रन्थः | ३ | १५ | ग्रन्थरूपेण |
| निवद्धः | ३ | १५ | निवद्धानि |
| विचारानन्तर्य्यं | ४ | १० | विचारानन्तरं |
| भामतीकारापि | ७ | १३ | भामतीकारा अपि |
| अर्थोत्पादकत्वे | ६ | १ | अर्थोत्पत्तौ |
| विस्तारः | १० | ४ | निस्तारः |
| श्री मद्रामातुज | १८ | १० | श्रीमद्रामानुज |
| परिचायतं कत्व | ३१ | १२ | परिचायकत्व |
| गोष्ठ्यां | ४४ | १० | गोष्ठी |
| स्पष्टश्चेदं | ४४ | १६ | स्पष्टीकृतंचेदं |
| पुरुक्ति | ५१ | १७ | पुनरुक्ति |
| पद्येत् | ५२ | ३ | पद्येत |
| पुरुक्ति | ५३ | ३ | पुनरुक्ति |
| पूर्वमितिति | ५२ | १६ | पूर्वमिति |
| क्षोदक्षमः | ५४ | २२ | विप्रतिपत्तिः |
| वदतः | ५६ | १६ | वदन् |
| ब्रह्मणोभूतत्वाभ्यां | ५७ | ७ | ब्रह्मणोभव्यत्व भू तत्वाभ्यां |
| ननु | ५७ | २२ | ननु |

| अशुद्धम्, | पृ० | पं० | शुद्धम् |
|---|---|---|---|
| परत्व मुपक्षिप्तम् | ५७ | २१ | परत्वप्रतिक्षिप्तम् |
| सति | ६१ | १३ | सत्यां |
| कथनं | ६१ | १५ | कथं न |
| नास्मरति | ६१ | १६ | न स्मरति |
| नयायिकाः | ६८ | १६ | नैयायिकाः |
| वातेचा | ७६ | १२ | वा तेचा |
| निरस्याताम् | ८३ | २० | निरस्यताम् |
| अहंप्रत्ययगोरत्वंतु | ८८ | ४ | अहंप्रत्ययगोचरत्वं तु |
| बन्धरादित्य | ९० | ८ | बन्धराहित्यं |
| पुरुषाथंत्वा | ९० | ११ | पुरुषार्थित्वा |
| सुखसम्वन्धमात्रमेव | ९० | १२ | सुखसम्बन्धितयैव |
| शरीणि | ९२ | ६ | शरीरिणि |
| द्दष्टव्यः | ९६ | १६ | द्रष्टव्यः |
| तदंगाकर्तृणां | ९२ | ५ | तदङ्गीकर्तृणां |
| शरीणि | ९२ | ६ | शरीरिणि |
| चिदन्तरचिद | ९५ | १८ | चिदन्तराचिद |
| विहात् | ९५ | ३ | विरहात् |
| तादवस्थेन | ९६ | २२ | तादवस्थ्येन |
| वस्तुतत्तु | ९८ | १३ | वस्तुतस्तु |
| दुष्टमूलत्व | १०० | १७ | दोषमूलत्व |
| सामकालिकत्व | १०१ | ६ | समकालिकत्व |
| सामकालिकत्वे | १०१ | १० | समकालिकत्वस्य |
| अन्यतरीय | १०१ | १४ | अन्यतर |
| अन्यतरीय | १०१ | १७ | अन्यतर |
| दुष्टमूलत्व | १०४ | १४ | दोषमूलत्व, |

| अशुद्धम्, | पृ० | पं० | शुद्धम् |
|---|---|---|---|
| कल्पिनापि | १०३ | १८ | कल्पनापि |
| व्यतिरेकिव्याप्ति | १०४ | १८ | अन्वयव्याप्ति. |
| दुर्वारैव | १०४ | १६ | दुरुपपादैव |
| ब्रह्माज्ञानं | १०६ | ११ | ब्रह्मज्ञानं |
| दिरूणमिति | ११५ | १ | निरूपणमिति |
| अभिष्टाद्वैतिनां | १२१ | १६ | नाशोऽभिष्टोऽद्वैतिनां |
| विविक्तानं | १२६ | १४ | विविक्ताज्ञानं |
| पादनंमुम | १२८ | ६ | पादनमुत |
| तात्पर्य्य | १२८ | १० | तात्पर्य्यमिति |
| ज्ञानस्यानुत्पन्नत्वात् | १३२ | १७ | ज्ञानस्यासिद्धत्वात् |
| प्रामाणिम् | १३२ | १८ | प्रामाणिकत्वम् |
| प्रतीति | १४१ | १५ | प्रतीतिः |
| सनिरुद्धः | १४२ | १२ | सन्निरुद्धः |
| विरोधा | १४३ | ४ | विरोधो |
| जाति | १४६ | ३ | याति |
| आत्मेति | १५५ | १४ | आत्मेति |
| मुंख्यवृत्त्वमिति | १५७ | ११ | मुंख्यवृत्तमिति |
| मुख्या एव शवादि | १६० | ५ | मुख्यएव गवादि |
| व्यक्तिपर्यन्तताया | १६० | १३ | व्यक्तिपर्य्यन्तताया |
| ब्रह्मपृथक् | १६३ | ४ | ब्रह्मापृथक् |
| त्यमसीतिबोध | १६३ | ४ | त्वमसीतिबोधः |
| जीवब्रह्मणः | १६३ | १३ | जीवब्रह्मणोः |
| जीवब्रह्मणः | १६४ | ८ | जीवब्रह्मणोः |
| यच्छब्दाह | १६४ | २२ | यच्छब्द आह |

| अशुद्धम्, | पृ० | पं० | शुद्धम् |
|---|---|---|---|
| यथा च | १७१ | ३ | यथा च न |
| खट्वायां | १७२ | १३ | खट्वायां |
| मृद्रूपं | १७४ | १४ | मृद्रूपं |
| अस्मिनपक्षे | १७६ | ३ | अस्मिन्पक्षे |
| साथ्र्यक्य | १७६ | ८ | सार्थक्य |
| तदपिपूर्वमेव | १७७ | २ | पूर्वमेव |
| त्याहिभिः | १७७ | १८ | त्यादिभिः |
| स्वरसिकापगतौ | १८० | १७ | स्वरसिकावगतौ |
| निरूपिता | १८२ | २ | निरूपित |
| व्यावहारिकत्वं | १८६ | ७ | व्यावहारिकं |
| पारमार्थिकत्वमिति | १८६ | ८ | पारमार्थिकमिति |
| संकोचन | १८६ | १० | संकोचेन |
| प्रत्यक्षा च | १९४ | २१ | प्रत्यक्षा |
| गन्धमपि | १९५ | ११ | गन्धोऽपि |
| श्रुतिमप्यनुकूलं | १९७ | १४ | श्रुतिरप्यनुकूला |
| श्रुतिशरणानां | १९५ | १ | श्रुतिशरणैः |
| दोऽहम् | २०० | १६ | दोहम् |
| पदे न | २०६ | ४ | पदेन |
| ब्रह्मबोधकत्वे न | २०७ | १८ | ब्रह्मबोधकत्वेन |
| प्रतिभटत्वात् | २०७ | १९ | प्रतिभटत्वस्य |
| कर्मरूपा विद्याच | २१२ | १२ | कर्मरूपाविद्याच |
| द्विधा | २१६ | ५ | द्विधा |
| श्लाकाः | २२८ | ६ | श्लोकाः |
| महनायप्रश्नैः | २२८ | १० | महनीयप्रश्नैः |

| अशुद्धम्, | पृ० | पं० | शुद्धम् |
|---|---|---|---|
| कूर्वन्ति | २२६ | १५ | कुर्वन्ति |
| वशेशिक | २३० | ४ | वैशेषिक |
| इतिवाच्यमिति | २३३ | १७ | वाच्यमिति |
| हेतुत्वेन | २३३ | २० | हेतुत्वं |
| मुच्यमे | २३८ | ११ | मुच्यते |
| सम्यद्य | २३६ | १ | सम्पद्य |
| जीवेन | २५७ | ६ | जीवे न |
| चेदमाचाय्य: | २५६ | ४ | चेदमाचार्य्यैः |
| पारमार्थिकत्व अपारमथिक त्वाभ्यां | २५६ | १६ | पारमार्थिकत्वापारमार्थिक त्वाभ्यां |
| वदिनां | २६० | १० | वादिनां |
| वक्तव्य | २६१ | ३ | वक्तव्यं |
| प्राचुर्य्यास्य | २६४ | १६ | प्राचुर्य्याशस्य |
| निराशकानां | २८३ | २ | निरासकानां |

गुणैकपक्षपातिभिः सुधिभिः स्खलिता अशुद्धय स्संशोध्यपठनीया ।

॥ शुभमस्तु ॥

प्रथमोऽनन्तरूपश्च द्वितीयो लक्ष्मणस्तथा
तृतीयो बलरामश्च कलौ रामानुजो मुनिः

सर्वदेशदिशा कालेष्वव्याहत पराक्रमा ।
रामानुजार्य्य दिव्याज्ञा वर्द्धतामभिवर्द्धताम् ॥
तस्मै रामानुजार्य्याय नमः परम योगिने ।
यः श्रुतिस्मृति सूत्राणामन्तर्ज्वरमशीशमत् ॥

अखिलभुवनजन्मस्थेमभङ्गादिलीले ।
विनतविविधभूत व्रातरक्षैकदीक्षे ।
श्रुतिशिरसि विदीप्ते ब्रह्मणि श्रीनिवासे ।
भवतु मम परस्मिन् शेमुषीभक्तिरूपा ॥

पाराशर्य्य वचस्सुधामुपनिषद्दुग्धाब्धि मध्योद्धृताम् ।
संसाराग्नि विदीपनव्यपगत प्राणात्मसंजीवनीम् ।
पूर्वाचार्य्य सुरक्षिताम्बहुमति व्याघातदूरस्थिता ।
मानीतान्तु निजाक्षरैस्सुमनसो भौमाः पिबन्त्वन्वहम् ॥

अरन्ध्रसद्वृत्त मणीमनन्त गुण गुम्फिताम् ।
अपूर्वमालां मन्येऽहं पूर्वाचार्य्यपरम्पराम् ॥

जयति सकलविद्या वाहिनी जन्मशैलो ।
जनिपथपरिवृत्ति श्रान्ति विश्रान्ति शाखी ।
निखिलकुमतिमायाशर्वरीबालसूर्य्यो ।
निगमजलधिवेलापूर्णचन्द्रो यतीन्द्रः ॥

---

यत्र मे लोंक कल्याण कारिणी परमाकला
द्विज रूपेण भविता या तु सङ्कर्षणाभिधा



( वेदान्तरक्षामणिव्यामोहविद्रावणात्मकः )

( शांकरभाष्यसमालोचनात्मकश्च )

# वेदान्तमार्त्तण्डः

द्वापरान्ते कलेरादौ पाखण्ड प्रचुरेजने
रामानुजेति भविता विष्णुधर्म प्रवर्तकः

## ग्रन्थ कर्ता



श्रीमद्वेदमार्गप्रतिष्ठापनाचार्य्योभयवेदान्तप्रवर्तकाचार्य सर्वतन्त्र स्वतन्त्र जगद्गुरु

श्रीमद्भगवद्रामानुज विशिष्टाद्वैत सिद्धान्तनिर्धारण सार्वभौम

**श्री १००८ श्री स्वामी**

## पं० श्री मुरलीधराचार्य्य शास्त्री

दर्शन केशरी तर्कवाचस्पति व्याकरणाचार्य्य वेदान्त तीर्थ

**श्रीकृष्णभवन**

अयोध्या

